व्यक्ति नहीं हुअे, जिन्होंने अितिहास पढ़कर कोअी शिक्षा ली हो और समझदार बने हों।

सच पूछा जाय तो अितिहास स्मृति या याददाश्तका ही दूसरा नाम है। क्योंकि ज्यादातर अितिहास लिखनेकी प्रवृत्ति अुस समय नहीं होती जब कि स्मृति ताजी होती है, बल्कि अुस समय होती है जब वह धुंधली पड़ जाती है और सच्ची घटनायें जाननेके साधन भी लुप्त होने लगते हैं। मगर ताजी और सच्ची स्मृति भी मनुष्यको मिला हुआ वरदान ही नहीं, बल्कि शाप भी है। दो गायोंके बीच सहानुभूति —प्रेम सदा रहता है। अुनके बीच हुआ झगड़ा क्षणिक होता है, क्योंकि अुनकी याददाश्त बहुत कमजोर होती है। और जब झगड़ा न हो, अुसकी याद भी न हो, तब अुनकी आपसकी सहानुभूति स्वभावसिद्ध होती है। मगर मनुष्य स्मृतिको ताजी रखकर ज्यादातर द्वेषको ही जीवित रखते हैं; यानी सहानुभूतिको—प्रेमको घटाते हैं। स्वभावसिद्ध सहानुभूति—प्रेम अगर किसी खास कर्म द्वारा व्यक्त किया गया हो, तो वह याद रहता और पुष्ट होता है; मगर अुसके अभावमें या अुसे भुला सकनेवाला झगड़ा कहीं अेक बार भी हो जाय, तो वह स्मृति ज्यादा लम्बे अरसे तक टिकता है।

यह सब देखते हुअे मुझे नहीं लगता कि अितिहासका शिक्षण काव्य-नाटक-पुराण-अुपन्यास वगैरा साहित्यके शिक्षणसे ज्यादा महत्व रखता है। अितिहासका अज्ञान अेकाध प्रसिद्ध नाटक या काव्यके अज्ञानसे ज्यादा बड़ी खामी नहीं है। अिसे मनोरंजक साहित्यका ही अेक विभाग समझना चाहिये।

आजका मानव-जीवन अितिहासका ही परिणाम है। हमें आजके मानव-जीवनका अच्छी तरहसे निरीक्षण करना चाहिये और अितिहासकी कैदमें पड़े बगैर अुसकी समस्याओंका हल खोजना चाहिये। अैसा डर रखनेका कोअी कारण नहीं है कि अितिहास छूट जायगा या अुसकी परम्परा कायम नहीं रहेगी। क्योंकि अुसके संस्कार तो पहलेसे ही हमारे जीवनमें दृढ़ हो चुके हैं। अिसलिअे चाहे जितना प्रयत्न कीजिये, अुसकी कारण-कार्य-शृंखला टूट ही नहीं सकती। जो अुपाय हम खोजेंगे, वे भी

भूतकालके किसी संस्कारमें से ही सूझेंगे, यानी बिना पढ़े हुअे अितिहासमें से ही सूझेंगे। पढ़े हुअे अितिहासका अुलटे अिसमें विघ्नरूप होना ही ज्यादा संभव रहता है।

अगर अितिहास न होता, तो झंडेके चक्रकी अशोकके धर्मचक्रसे या कृष्णके सुदर्शन चक्रसे तुलना करनेकी अिच्छा न होती; और चांद-तारेके झंडेको भी महत्त्व न मिलता। अितिहासका ज्ञान क्षीण होनेके कारण जिस तरह मध्यकालमें हिन्दुस्तानमें आये हुअे शक, हूण, यवन, बर्बर, असुर वगैरा लोगों तथा अुनके धर्मों और आर्योंके बीच आज कोअी स्वदेशी-परदेशीका भेद नहीं करता या हिन्दूकी 'सावरकरी' व्याख्या पढ़ने नहीं बैठता, अुसी तरह आज मुसलमान, अीसाअी, पारसी वगैराके संबंधमें भी हुआ होता। पौराणिक चतुःसीमाके अनुसार अरबस्तान, तुर्कस्तान, मिस्र, बरमा वगैरा सब देश भरतखंडके ही देश माने जाते। जिस तरह अितिहासके अज्ञानके कारण कुछ लोग मानते हैं कि सारे पुराण अेक ही कालमें और अेक ही व्यक्ति द्वारा लिखे गये हैं, अुसी तरह सारे धर्म सनातन धर्मके ही भेद समझे जाते। अितिहास पढ़नेके परिणाम-स्वरूप हम दूसरोंसे अलग होना सीखे हैं, मिलना नहीं।

शिक्षणमें अितिहासको गौण स्थान देनेकी जरूरत है। अुसकी कीमत भूतकाल-सम्बन्धी कल्पनाओं अथवा दन्तकथाओंके बराबर ही समझनी चाहिये।

'जड़मूलसे क्रान्ति', ३०-१-'४८

---

